छपै : सम्यकद्रष्टी[1] होत[2] ग्यान चारित्र धरै विनि।
सो प्रतिसय करि पात्र होय प्राचर्ण[3] करै मुनि॥
मिथ्याद्रष्टि होय ग्यान चारित कौ धारी।
सो नहि पात्र कहात कुमारग[4] को अधिकारी॥
जे होत सुपात्र सुमारगी तिन्हैं दांन देबो जुगति।
मति पाषंडी कौं देहु भवि दिऐ बढै मिथ्या कुगति॥२६६॥

सोरठा : जीरण हूं जो कोय, प्रतिमा पोथी देहुरा।
फिरि थापें प्रति होय, पुंन्य न ऐहू करण तें॥२६७॥

सवैया : सूतौ तथा चित्त है उदविद्य[1], करै मल मूत्र किधौ जबही को।
कर्म कर्त्तौ होय निंदिहू ताहि, करे नहीं वंदना साध-रतो को॥
ह्वै सावधांन जबै सब ही विधि, धर्म प्रौ ध्यान मैं लीन जती को।
ताही मुनिस कौं वंदना जोग्य, कही करबो सु भलौ[2] सबही कौं॥२६८॥

दोहा : करि नमोस्त निरग्रंथ कौं, प्रजिका कौं वंदांम।
उत्तिम[1] श्रावग कौं करै, निज मुष तें इछांम॥२६९॥
भोजन नमण सु आदि की, जे हैं रीति सुजांण।
पूर्वाचारिज मांनि हूं, सोही करहु प्रमांण॥२७०॥

सोरठा : पूर्वाचार्य उलंघि करै, रीति बोछी प्रधिक।
वह मिथ्याती संघि, बड़े पुरिष वंदे नहीं॥२७१॥

छंद पद्धरी : मुनि ऐकाकी जु करै विहार,
पावै नहि धर्म कहूं लगार।
दूजे मुनिकै रहिजे जु[1] संग,
तब होयै है सुभ धर्म प्रंग॥२७२॥
मुनि पांच च्यारि फुनि कहैं[1] तीन,
तिनहीं कै साथि मुनि नवीन।

---

२६६ : १ दिष्टि। २ होय। ३ आचरण। ४ कुमारिग।
२६८ : १ उदविग्न। २ भलें।
२६९ : १ उत्तम।
२७२ : १ सु।
२७३ : १ कहे।

करिए विहार इक रहहि[२] नांहि,
गिणती कौ ह्वं वह गच्छ मांहि ॥२७३॥
मद मांस मधू विनि मंत्र साधि,
बहु करत सिद्धि देवनि अराधि।
जे मद आदिनु तै होत सिद्धि,
ताकौं असिद्ध कहिए नषिद्धि[१] ॥२७४॥
मुनि धारि रहै तन वस्त्र सील,
निरगृंथ पणैं रापै सुडील।
त्यागण ह्वं जो निज देह प्रांण,
नहि जोग्य वस्त्र गृहणौ[१] प्रमाण ॥२७५॥

चौपई : पंच प्रकार वस्त्र करि हीन[१], जे संजम धर मुनि-तन षीन।
भींटत रापत वर्ष्य न हीन, मांनत तिन्है पुरिष परवीन ॥२७६॥
कवहू लेत नहीं मुष सोधि, ठाढे जीमत दयापयोधि।
भेट संघ सौं ले नही रती, ते जग मांही सांचे जती ॥२७७॥
दीक्ष्या[१] दाता फुनि जु पढावै, आचारादिक गृंथ वंचावै।
दोषरहित गुणसहित जु होई, ताहि गुरू कहिए भवि-लोई ॥२७८॥
मूल संघ गण गच्छ सुपात्र, जुक्त होय मुनि जैनी मात्र।
सवही गुरु करि मांनौं जेह, इनमैं और न करि संदेह ॥२७९॥
पुस्तकसंघ वृद्धि कै काज, अलप अजाच्यौ धन रिषराज।
कालदोष करि जे रापंत, तिनकौ दोष नहीं है संत ॥२८०॥

दोहा : अव फुनि वरसां सैकड़ा, पाछै जाहु सरीर।
तजै न मारिग सर्वथा, जे विवेकधर धीर ॥२८१॥

छंद पधरि : जिह मुनि कौ चित ह्वं सदा सुद्ध[१],
लगि रह्यौ आतमां मैं सुवुद्ध।

---

२७३ : २ रहहु।
२७४ : १ निषिद्धि।
२७५ : १ गहणौं।
२७६ : १ हीण।
२७८ : १ दीक्षा।
२८२ : १ सुष।

ताकौ नृप वा श्रावक जु होय,
क्यौं ही करवा समरथ न कोय ॥२८२॥
लखि बस्तिकांनि[1] मैं मुवो जीव,
पंचेंद्री फुनि लोही अतीव।
मुनिवर कौं रे भवि तास मांहि,
पडिकमणौं करिवो जोग्य नांहि ॥२८३॥

चौपई : मुनि दिगंबर जे गुणग्राही, बांचत है सिद्धांत सदा ही।
ते एते दूषन[1] कौं टारें, तब ही इनके बैंन उचारें ॥२८४॥
बांचत विख्यान बैठत पाटें, भूमि खेत्र ले सोधिनि राटें।
ह्वै निरजीव तहां ही बांचैं, बहुरि विनय तैं अति ही राचैं ॥२८५॥
ते उतकिष्ट[1] मरण कौं करिहैं, सुभ गति मांझि पाव वे धरिहैं।
करत वंदना जब प्रभु काजें, ऊंचे आगुल[2] बवलौ[3] राजें ॥२८६॥
बहुरि समै संध्यारज बरषें, गृहण सु उलकापातहि परषैं।
चमकत वीज मेघ बहु गरजैं, तबहूं बाचत नहि मुनिवर जे ॥२८७॥
विनहीं काल सुद्ध हू भावैं, तेहू फल आछे नहि चावैं।
अध्यातम सिधांत आचार[1], गृंथ प्रायश्चित किरियासार ॥२८८॥
विनि विधि बाचन तजौ प्रसंगा[1], फुनि ह्वै कोय विसंघी संघा[2]।
तिन हूं कै संगि बाचत नांही, यह गुर नीकैं सीष बतांही ॥२८९॥
करत प्रायश्चित जे मुनि चोखा, साख मांझि देखि वह दोखा।
'भाफिक गृंथ प्रायश्चित देणां'[1], घटि बढि देय[2] दोष क्यौं लेणां ॥२९०॥
गणधरांनि की तौ गुर-भक्ति, करि अति नमसकार कैं जुक्ति।
मुनि नवींन दीक्षत ह्वै ताहि, वंदन प्रति वंदनां कराहि ॥२९१॥

## मुनि सास्त्र-करता नांम-वर्नन

अरिल[1] : भद्रबाहु श्रीचंद बहुरि जिनचंद है,
तिनकी मुनिवर-गन मैं बुधि अमंद है।

---

२८३ : १ बस्तकांनि।
२८४ : १ दूषण।
२८६ : १ उतकृष्ट। २ आंगुल। ३ चउली।
२८८ : १ आचार।
२८९ : १ प्रसंग। २ संग।
२९० : १ 'माफिक दोष प्रायश्चित देणां'। २ देइ।
२९२ : १ छंद अरिल।

गृधपछि[2] फुनि लोहाचारिज नाम हैं,
ऐलाचारिज पूजिपाद अभिरांम है ॥२९२॥
बड़े कवीस्वर[1] वीरसेनि[2] जिनसैनि[3] है,
इक वस ऐं गुणनंदि भले तिनु बैन हैं।
सुमतिभद्र श्रीकुंभ अवर सिवकोटि ऐ,
कहे सिवायन विस्वसेन जग वोटिऐ ॥२९३॥
गुणभद्राचारिज गुण अधिक विराज हीं,
है अकलंक रु सोमदेव छवि छाजही।
प्रभाचंद अरु[1] नेमचंद[2] मुनिराज है,
ऐ ईकईस[3] भऐ गुर धर्म-जिहाज है ॥२९४॥
इत्यादिक जे मूलसंघ-धारक मुनी,
जिनके रचे सासत्रिनि[1] नांचत है दुनी।
तिनके वचननि बांचि मांनिबो जोग्य है,
जे मांनिहि ते जगमैं महामनोग्य है ॥२९५॥

*दोहा :* रचे जु संघाभास मुनि, ग्रंथ भले भी कोय।
तिनहि वाचिबो मांनिबो, जोग्य नहीं भवि लोय ॥२९६॥
कारण याकौ यह लखौ, वैं कहि मीठी बात।
फुनि लुभाय वह काय कैं, निज मत मैं ले जात ॥२९७॥

*अरिल[1] :* पूर्वाचारिज वचन कहै सो मांनिऐ,
वीतराग के वचनतुल्य वे[2] जांनिऐं।
जांनन वाले भविया पंचम काल मैं,
बंदनीक ह्वै है गुर परम दयाल मैं ॥२९८॥
पहिलें दर्व्य लंग कौ धारत है गुनी,
पीछें ह्वै है भाव-लिंगधारी मुनी।
बिन दर्वी वह व्रत हू करतो होय जो,
बंदनीक नहि होय जगत मैं सोय जो ॥२९९॥

२९२ : २ गृद्धपछि।
२९३ : १ कवीसुर। २ वीरसेन। ३ जिनसेन।
२९४ : १ अरु। २ नेमिचंद। ३ इकईस।
२९५ : १ सासत्रनि।
२९८ : १ अरिल छंद। २ वै।
२९९ । १ लिंग।

*कवित्त :* बर्ब्य-लिंग कौ स्वरूप[1] यह जानिएँ अनूप,
बिना वस्त्र होय ते दिगंबर[2] कहात है।
सिर अढो मूछनि के केसनि की लौंच करै,
कांवादिक वाल बचे नजरि जे आत है॥
आभरण नांहि कमडल पीछी हाथ मांहि,
धरै यह रूप सब गुंथनि मै गात है।
दर्व्य है सुभाव ही कौ कारण प्रतक्ष[3] दीसै,
भाव है सु अध्यातम गोचर बतात हैं॥३००॥

*सोरठा :* मुद्रा जग में मांनि, विनि मुद्रा नहि मानि[1] ह्वै।
नृप मुद्रा करि जांनि, लघु नरकौं मांनै वड़ो[2] ॥३०१॥

*छंद :* यह भेद कहूं प्रतिमां के, लखि काछ आदि कछु ताकै।
वह स्वेतांबरी जु होई, काष्टासंघी ह्वै कोई॥३०२॥
ताकौ वंदन नांहि कीजे, परतिष्टा सुद्ध नही जे।
यातैं वंदन बरजी जे, मुनि की बिधि ऐ सुनि लीजे॥३०३॥
ह्वै रूप कुलंगी वाकौ, वंदन न करौ भवि ताकौ।
उपदेस तबै विपरीता, तातैं बरज्यौ यह मींता॥३०४॥

*दोहा :* जिह जिह कारिज तैं धर्म[1], वधै सु करै सही सु।
माननीक ह्वै ते जती, निंदन जोग्य नही स[2] ॥३०५॥

*छंद चाल :* मुनि पैं मुनि कोई आवै, आदर करि तिह बैठावै।
प्राघुनिकी विधि कर वांहीं, वढि चालैं वरजै नांही॥३०६॥
पाटा पोथी पींछी वै, विन मांगें नांही छीवै।
जब लौं वह संगि रहावै, भिख्या कौं भ्रमण करावै॥३०७॥
यह धर्म निरंतर भाष्यौ, मुनि राजनि सो अभिलाष्यौ।
फुनि निज गुर के आंवन की, विधि कहूं तोहि[1] पांवन की॥३०८॥

---

३०० : १ सरूप। २ दिग्गंबर। ३ प्रतक्षा।
३०१ : १ मान्य। २ बडे।
३०५ : १ धरम। २ सु।
३०६ : १ छंद।
३०८ : १ होन।

गुर ग्रात दूरि तैं देखै[1], बढ़ि[2] निकटि जाय पद पेखै।
ग्रनकूल[3] होय मुनि ग्रागें, करि नमसकार ग्रनुरागें ॥३०९॥
सेवा तिन की बहु करई, करि सुद्धभाव[1] ग्रघ हरई।
नहि को या धर्म-समांनौं, यह सकल-सिरोमनि जांनौं ॥३१०॥

*दोहा :* दया करै गुर सिष्य पैं, पुस्तकादि जो देय।
भावसहित दुहूं हाथि[1] लै, सिषि बंदना करेय ॥३११॥

*चौपई :* जौ लौं मरण करै जग मांहि, बचन दीनतां भाषै नांहि।
ग्राजीवका निमत्ति जे मुनी, धर्म-ध्यांन छाड़ै नहि[1] गुनी ॥३१२॥

*दोहा :* षुध्या करि ह्वै दूवले, मैलौ होय सरीर।
ऐ भूषण हैं मुनिनु के, लाज मरै नहि धीर ॥३१३॥
मन करिकैं मुनि सुद्ध ह्वै सोही सुद्ध कहाय।
मन बिनि तन सुध होत नहि, कोटि सनांन कराय ॥३१४॥

*छप्पै :* कार्य ग्रकार्य विचार जांणते ह्वै सब भाषा।
सर्व सास्त्र कौ ग्रर्थकरण[1] की है ग्रभिलाषा ॥
धर्म तणौं उपदेस दैंनवांरे[2] मुनिराई।
ह्वै गुणवांन जु कोय ताहि मांनौं सब भाई ॥
फुनि होय सुद्ध मुनि निगुण हूं, मुद्रा लषि कैं मानिऐं।
श्रावग सु ग्रवग्या साध[3] की मन वच तन नहि ठांनिऐं ॥३१५॥

*सोरठा :* धर्म तणौं व्यौहार, उपदेसी कै ग्रासिरं।
है यातैं यह सार, जोग्य बात तुमकौं कही ॥३१६॥

*छंद गीता :* भक्त बिसंघी कौ श्रावक जो भक्ति जुक्ति करि भोजन देय।
भोजन[1] भांड़[2] सुद्धता करि कैं तहां मुनीस ग्रहार करेय ॥

---

३०९ : १ देख्वे। २ उठि। ३ ग्रनकूल।
३१० : १ भाव सुद्ध।
३११ : १ हाथ।
३१२ : १ नहीं।
३१५ : १ ग्ररथकरण। २ वाले। ३ साधु की।
३१७ : १ भोजन। २ भंड।

भंड कहे मांटी के बासरण भाजन कांसी पीतल मांनि।
तहां अहार ले न नहि घर ज्यौ दे सो ही वह उत्तिम[3] वांनि ॥३१७॥
श्रावक जो कदाचि असो ह्वै भाजन भंड तास घरि सुद्ध।
ह्वै पाखंडी निंदनीक अति मुनिजन तै ते[1] धरहि विरुद्ध ॥
ता घरि भोजन करै नही मुनि जे धरमातम हैं गुन-खांनि।
महापाप तै भरयौ अंग्र लखि करि निवांन वह छोड़त जानि ॥३१८॥

*सोरठा :* नहि भीटत सुमरंत, चित्र काठहू की तिया।
तौ सांची तिय संत, छुप क्यौ लहै न आपदा ॥३१९॥

*चौपई :* चित्रहू[1] की तिय भींटी होय, तिह विन भोजन करै न कोय।
जीमि चुक्यो ह्वै जो मुनि संत, तौ बेलौ करि दोष हरंत ॥३२०॥
सपरस जिह्वा दीन्हौं दंड, तिह करि जग ठांनै पाखंड।
तातैं ब्रह्मचर्य कौं धरै, जती मनुष्य[1] ह[2] गुरण आचरै ॥३२१॥
मुनि श्रावक जो संघ मझारि, करै विघन तिह देहु निकारि।
सर्प डसै जो निज आंगुली, दूरि किएँ सु बचै विधि भली ॥३२२॥
सम्यक दसर्णं[1] करिहू सुद्ध, थोड़ो ही तप करत सुबुद्ध।
ताही तपतैं कटिहै कर्म, तातैं पालहु समकित धर्म ॥३२३॥
समकित ग्यान चरित को मूल, या विनि मुक्ति न ह्वै अनकूल।
मोषि तर्णौं निज साधन ऐहु, और नहो है भवि लव[1] लेहु ॥३२४॥
प्रतिकमर्णौं[1] फुनि लौंच करंत, चौदसि आठैं आय पड़ंत।
तौ तिथि है सराहिवा जोग्य, इनमैं कारिज होय मनोग्य ॥३२५॥
जिह जिह[1] बातां मैं गुरण धर्णौ, ह्वै ताकौं बलवांन सु गिर्णौं।
या तैं सबही तिथि मैं जांनि, चौदसि आठै है अति मांनि ॥३२६॥

---

३१७ : ३ उत्तम।
३१८ : १ जे।
३२० : १ चित्रहु।
३२१ : १ मुष्य। २ यह।
३२३ : १ दर्शन।
३२४ : १ लखि।
३२५ : १ प्रतिक्रमणौं।
३२६ : १ जिहि।

जिन जनमादिक तिथि फुनि क्रिया, बहुरि महींना सो सुधि लिया।
जोग करण अर वार नषित्र, ऐ प्रधांन मति गिणहु विचित्र ॥३२७॥
चवथा ह्वै घटिका निसि रहई, तव पूर्वान[1] वंदना चहई।
दोय घड़ी मध्यांन करांही, प्रभु-वंदन करि मन हरषांही ॥३२८॥
च्यारि घड़ी कौ है अपरांन[1], करि वंदना यहै परमांन।
नमैं[2] आवैं नजरि नषित्र, तव समायक तजहु विचित्र ॥३२९॥
धर्म-काजि तिथि अधिकी[1] होय, सो ही कांम तणी गिणि लेहु।
आदि अंत मध्य कौ भेद, करि सब्कलि तैं तजो विनि वेद ॥३३०॥
जिहि तिथि विषैं जु किरिया कीजे, वह किरिया ही मांनि कहीजे।
क्रिया करण कौ ह्वै नहि काल, ग्रामादिक[1] कौं ह्वै जो चाल ॥३३१॥
तौ घटिका ह्वै पहली क्रिया, करि लीजे दूषन नहि भिया।
जो प्रमाद करि भूलि गऐहु, तौ घटि ह्वै पाछैं करि लेहु ॥३३२॥

*दोहा :* दिनि[1] घटिका छह चढि चुकै, तव स्वाध्याय सु आदि।
किरिया सारी कीजियौ, पहलैं करहु न वादि ॥३३३॥

*चौपई :* भाषत ईद्रनंदि मुनिराय, पूर्वाचार्यनु कौ मत पाय।
थोड़ौ सो मारग यह कह्यौ, जो विस्तार लष्यौ तुम चह्यौ ॥३३४॥
तौ वनके[1] जो कीन्हे ग्रंथ, तिन मै देखि लेहु सुभ पंथ।
तीर्थंकर-मत कौ अभिप्राय, सर्व कौंन करि जांन्यौ[2] जाय ॥३३५॥
ता तैं वन की[1] आग्या संत, मांनै ते सुष लहै अनंत।
या भव पर-भव-फल सुभ पाय, कर्मि-कर्मि सिव पहुचै जाय ॥३३६॥
अैसैं सौभा करि वह मुनी, इँद्रनंदि आचारिज गुनी।
जग मांहि जयवंतौ रहै, फुनि कैसो है सौ कवि कहै ॥३३७॥

*कवित्त :* परमत-वादी गजघटा दूरि करिवे कौं,
वांनी जाकी जगत मैं सिंघ कै समांन है।

---

३२८ : १ पूर्वाह्न।
३२९ : १ अपराह्न। २ नभ।
३३० : १ अधकी।
३३१ : १ ग्रामांतर।
३३३ : १ दिन।
३३५ : १ उनके। २ A जोन्यौ।
३३६ : १ उनकी।

फुनि बहु जानत पदारथनि के सरूप,
देवनि के मांनि धारें निमत सुग्यान हैं ॥
कुंदकुंदाचारिज गुरु के पद-सेवन तें,
आगम आचार गृंथ मांझि सावधान हैं।
वे ही इंद्रनंदि रच्यो संसक्रत नीतिसार,
भाषा वषतेस करी ताही के प्रमांन है ॥३३८॥

## अथ विसंघ उतपत्ति-वर्नन

*दोहा :* यां ही मत्त[1] मैं नीसरे, संघ जिते जो और।
तिनहूं की उतपत्ति बहुरि, सुनहु ठिकांनों ठौर ॥३३९॥
आभा यन मे पाइयतु[1], कछुक यक[2] जैन प्रकास।
ता तें इनकौं मुनिनु मिलि, भाषे जैनांभास ॥३४०॥

## अथ संघ-नांम-वर्नन

*दोहा :* इक स्वेतांवर संघ फुनि, दूजो द्रावड़ जानि।
ज्यापनीय अरु कासटा, निपछ्य पंचमौं मांनि ॥३४१॥
तिन मे तें जे नीकसे, मत कितेक हठ ठांनि।
तिनहूं की आगैं कछू, कहिहौं कथा वषांनि ॥३४२॥
निकसे स्वेतांवर पथम, जे जे ठानी रीति।
कहौं गृंथ अनुसार तें, सुनिऐ भवि करि प्रीति ॥३४३॥

## अथ भद्रवाहु चरित्रे म उक्तं

*दोहा :* भद्रवाहु के चरित मैं, जे भाषी मुनिराय।
सो सब वाही गृंथ की, भाषा करी बनाय ॥३४४॥
गोवरधन मुनि कै भये, भद्रवाहु सिषि सार।
पाठी ग्यारह अंग के, चवदस[1] पूरव धार ॥३४५॥
तिनकै संगि सदा रहैं, मुनि चौवीस हजार।
नगर अवंती के निकटि, मालव देस मझार ॥३४६॥

---

३३९ : १ मत।
३४० : १ पायइतु। २ यक।
३४५ : १ चउदस।

या नगरी उजेरिण कौ, चंद्रगुप्ति[1]नृप नांम।
धर्म-ध्यांन मैं निपुन निज, बहुरि वेस पुर ग्रांम ॥३४७॥
एकै निसि सोलह स्वपन[1], लखे जबैं महाराजि।
आय सबैं मुनि कौं कहे, फल पूजन[2] के काजि ॥३४८॥
भद्रबाहु भाषी नृपति, फल सुनिऐ चित लाय।
आवत इँह अब[1] काल मैं, असैं ह्वं है राय ॥३४९॥

## सोलह स्वपन[1]-बर्नन[2]

*छंद गीता :* स्वर-वृक्ष की साषा षिरत देषी स्वपन मैं नृप,
फल यह सुनौं आगें नृपति दीक्ष्या धरैं न अनूप।
सूरिज लख्यौ जब अस्त होत सु काल पंचम मांहि,
मुनिराज ग्यारह अंग चौदह पूर्व धर ह्वं नांहि ॥३५०॥

*दोहा :* चन्द्र जु देख्यो छिद्रजुत, ताकौ फल यह जानि।
जिन-मत मांझि अनेक मत, फटि हैं लीजे मांनि ॥३५१॥

*छंद गीता :* तुम सर्प[1] बारह फरण तरणौं, देख्यो अहो भूपाल।
फल लषहु बारह बरष कौ, पड़ि है बहुर भषि-काल ॥
उलटौ विमांन जु लख्यौ, जात सु रहै पंचम काल।
ता में विद्याधर स्वर[2]मुनी, चारण न आवहि हाल ॥३५२॥
ऊग्यौ लख्यौ रौड़ीकमल सो, वैस्य जिनकौ धर्म।
पालि है फुनि छत्री[1] सु, ब्रांह्मण तजैं जिन आसर्म ॥
नांचते देखे भूत सो नर से यहैं स्वर[2] नीच।
आग्या तरणौं देख्यो उद्योत सु जिन धरम के बीच ॥३५३॥
उपदेस जिन-भाषित करन वारे कहुं कहु होय।
मिथ्यत जे है फैलि सो यामैं न संसय कोय ॥
देख्यो सरोवर बीच मैं सूको सु पांणी अंत।
फल सुनहु जन्म कल्यांन आदि सुषेत्र जांनि महंत ॥३५४॥

---

३४७ : १ चंद्रगुपति।
३४८ : १ सुपन। २ बूभन।
३४९ : १ अब इंह।
३५० : १ स्वप्न। २ फल बर्नन।
३५२ : १ सरप। २ सुर
३५३ : १ चित्री। २ सुर।

सो ही जु तीरथ जांनि फुनि जैनी न हुं तेंह कोय।
जिन-धर्म दक्षिण दिसि रहैगो आय है भवि लोय॥
कूकर कनक के थाल में खातो लख्यो तें बीर।
फल जांनि छोटी जाति लछिमी[1] वांन हुं हैं धीर॥३५५॥
गज परि[1] लख्यो मरकट चढ्यो फल यहै कुल जें हीन।
हुं नृप तिनके दास उत्तिम कुल तणें हुं दीन॥
मरजाद तजत लख्यो उदधि सो भव जु हुं भूपाल।
अन्याय करि लछिमी सबनि की हौं हि लूटनवाल[2]॥३५६॥
बहु बोझ को रथ बाछड़े बंधले देखे सुद्ध।
फल तरुण वर्ताविक[1] करै नहि करें जे हुं वृद्ध॥
सुत लख्यो नृप को चढ्यों ऊट[2] सु फल जिके नृप लोय।
निज धर्म तजि हिंसादि-कर्म सु करहिं लज्जा खोय॥३५७॥
देखी ढकी[1] नृप धूलि सं रतनां तणी जो रासि।
फल सुनो आपस मांहि करि हैं ईरषा परकासि॥
फुनि जुद्ध-काले गजनि को देख्यो सु फल ये मेघ।
नहि वृष्टि मनवंछित करैं रहिवो करें उद्वेग[2]॥३५८॥

दोहा :

फल यम सोलह सुपिन को, सुनि नृप भये उदास।
चित वैराग विचारि कैं, दीक्ष्या[1] ले मुनि पासि॥३५९॥
रहन लगे सब संग ही, करत[1] तपस्या घोर।
फुनि जु भई सो हु सबै, सुनहु कथानक और॥३६०॥
ऐकैं दिवसि अहार कौं, श्रावग कै घरि जाय।
तहां ऐक अचिरज[1] लख्यो, भद्रबाहु मुनिराय॥३६१॥
लरिका देख्यो पालनैं, बोलन की विनि सक्ति।
जाहु जाहु ऐसें कही, हुं मुनि अचिरज-जुक्ति[1]॥३६२॥

---

३५५ : १ लक्ष्मी।
३५६ : १ पर। २ लूटनवाल।
३५७ : १ बरताविक। २ ऊंट।
३५८ : १ ढकी। २ उद्वेग।
३५९ : १ दीक्षा।
३६० : १ कर।
३६१ : १ अचिरिज।
३६२ : १ युक्त।

बूझी लरिका तें मुनि, याकी अवधि वताय।
लरिकै फुनि[1] मुख तें वये, वारह वरष जताय[2] ॥३६३॥
अंतराय करि कैं फिरे, उलटे ही मुनिराय।
आये वन मैं संघ-मधि, करत विचार सुभाय ॥३६४॥

चौपई : ताही समये निमत विचारी, भद्रवाहु वोले तिह वारी।
सव ही मुनि सुनिये गुनपाल, परिहै वारह वरष दुकाल ॥३६५॥
ता तैं दक्षिण दिसि कौं चलें, वा दिसी धर्म सर्वगो[1] भले।
तव वनमैं[2] तें आये मुनी, सांची मांनी जो गुर-भनी ॥३६६॥
तिन मैं भद्रवाहु अनगार, दूजे चन्द्रगुप्ति[1] हूं लार।
ऐ तौ द्वै उद्यांन[2] वन गये, लखि इक गुफा तास ढिगि रहे ॥३६७॥

दोहा : भद्रवाहु तौ अवधि लखि, लियो सकल संन्यास।
तप करि काल वितावहीं, करि करि कैं उपवास ॥३६८॥

चौपई : तहां करत दोऊ उपवास, काल विपावत धारि हुलास।
फुनि मुनि भद्रवाहु यह कही, जो पुर ग्रांम[1] नगर हूं नही ॥३६९॥
तौ अहार कौं वनि मुनि जाय, जोग मिलै तौ तहां कराय।
अैसें कही जिनागम मांहि, सो हू करिये दूषन नांहि ॥३७०॥

सोरठा : यह सुनी गुर के वैंन, चंद्रगुपति वन जात निति।
तव अहार कौं दैंन, वन देवी इक आय करि ॥३७१॥
कवहू भोजन ठांनि, अंतरीछि वह ह्वं गई।
कवहू अकेली आंनि, वैठी भोजन दैंन कौं ॥३७२॥
इंह विधि लषि मुनिराय, अंतराय करि करि फिरे।
तप किय मन वच काय, काहू भांति षिगे नही ॥३७३॥
गाढ परीक्षा मांहि, लषि देवी नगरी रची।
तहां अहार करांहि, मायामय श्रावगनि कै ॥३७४॥

---

३६३ : १ फिरि। २ बताय।
३६६ : १ सर्वगो। २ उनमैं।
३६७ : १ चंद्रगुपति। २ उद्यान।
३६९ : १ ग्राम।

फुनि कछु काल वितायं, भद्रबाहु सुरगति गये ।
गुर-पादि[1] कराय, चंद्रगुप्ति[2] पूज्यो करें ॥३७५॥
कबहु अहारहि जात, कब हू वपवास हि करै ।
तप करि कर्म वियात, इम बीते बारह वरष ॥३७६॥

चौपई : और विसाखाचारिज आदि, सिषि हजार बारह कछु वादि ।
सब ही दक्षरण विसि कौं जाय, पाल्यो धर्म सु मन बच काय ॥३७७॥
बीतें अवधि विसाषाचारिज, संघ जुत जहां पादिका-वारिज ।
आय पूजि पादिका जुपति[1] सौं, चंद्रगुपति मुनि मिले भगति सौं ॥३७८॥
बूझी तुम अहार किह रीति, बन मैं लेत कहो करि प्रीति ।
चंद्रगुपति कही नगर बसंत, बन मैं तहां अहार करंत ॥३७९॥
फुनि जे आये मुनि तिनि वास, तिनु तिह दिन कीन्हौ वपवास[1] ।
दिवसि पारणे कै अनगार, किते गये पुरि लैन अहार ॥३८०॥
तिन मैं यक[1] पीछी धरि तरु पैं, लेय अहार गयो बन गुर पैं ।
यादि आ गई पीछी जब ही, उलटौ लैन चल्यौ वह तब ही ॥३८१॥
तरु परि पीछी लषी महांन, लख्यो न पुर कौ आही ठांन ।
तब यह बात सबै गुर पासि, आय[1] कही जिम भई प्रकासि ॥३८२॥
बोले गुर तुम बिना बिचार, लीन्हौं मायामई अहार ।
पैं तुम चंद्रगुपति धनि मुनी, गाढे रहे धर्म मैं गुनी ॥३८३॥
तुम्हरौ लषि कैं गाढ अपार, देवि जुक्ति सौं दयो अहार ।
पैं याकौं यह प्राछित भयो, सो तुम मुनि-पद धारो[1] नयो ॥३८४॥
करि छेदोपसथापन नवैं[1], दीक्षा लीजे फिरि तुम अवैं ।
तब ऐ गुर के उर धरि बैंन, दीक्ष्या[2] चंद्रगुप्ति लई अैंन ॥३८५॥

---

३७५ : १ पादिका । २ चंद्रगुपति ।
३७८ : १ जुगति ।
३८० : १ उपवास ।
३८१ : १ इक ।
३८२ : १ आई ।
३८४ : १ धारौ ।
३८५ : १ अबैं । २ दीक्षा ।

और मुनी जे लारै गये, तिनहूं सबनैं प्राछित लये।
जथाजोग्य गुर-आग्या पाय, तप कीन्हौं तिनु मन बच काय ॥३८६॥

*दोहा :* नहीं गये दक्षिण दिसा, रहे यहां मुनि संत।
थूलभद्र फुनि रायमल, इन दै आदि महंत ॥३८७॥

*चौपई :* रहे मुनी जे बिना बिचार, यही मालवा देस मझार।
दुरभष्य पड्यौ सु संसय नांहि, अति भयभीत भये मन मांहि ॥३८८॥
नगरी मैं अहार कौं जाय, भूषे मनिष लगे तहां आय।
करि अहार यक मुनी निसंक, आवत लषि दौरे बहु रंक ॥३८९॥
सब मिलि वाकौ पेट बिदारि, षायो काढि जु लयो अहार।
तब श्रावकनि सुनी यह बात, कंपन लगे जांनि उतपात ॥३९०॥
जाय मुनिनु सौं बिनती करी, अहो सुनहु हम यह चितधरी।
लाठी पात्रा राषो हाथि, ले अहार जावो मिलि साथि ॥३९१॥
बन मैं भोजन करिये भलैं, तौ ऐ रंक टलैं तौ टलैं।
अैसैं हूं कितेक दिन कीन्ह, तौ हू रंकनि अति दुष दीन्ह ॥३९२॥
तब फिरि पचन मिलि यम कही, निसि भोजन ले जावो सही।
प्रातः अहार करो मुनिराज, सीत उश्म[1] की करहुं[2] न लाज ॥३९३॥
अैसें करत ऐक निसि मुनी, आऐ इक श्रावग के गुनी।
डरि इक तिय राक्षस-सम हेरि, गर्भ गिरयो ता को तिह बेरि ॥३९४॥
यह फुनि सुनि पंचनि मिलि आय, करि मुनिनु तैं अरज सुभाय।
हे महाराज्य सुनौ अब ऐहु, आधो आधो कंम्मल लेहु ॥३९५॥
सिर परि धारो बेठो ताहि, तौ हमरो यह दुष मिटि जाहि।
तब अैसैं ही बनु मिलि करी, मरजादा सब ही परहरी ॥३९६॥
सब मिलि करी न काहू चैंहरयौ, तब तैं अर्धफालक-मत ठैंहरयो।
या बिधि सौं अहार ले जांही, बन मैं सोलौ[1] भोजन षांही ॥३९७॥
तौहू रंक वहां[1] चलि जाय, दुष दे षोसि अहारहि षाय।
तब श्रावकनि यह बिधि सुनी, बिनयैं तुम दुष पावत मुनी ॥३९८॥
गये नगर मैं तिनहि लिवाय, ठौहर सबको दई बताय।
पांच सात मिलि इकठां रहैं, भोजन बिहरि ल्यात जो चहैं ॥३९९॥

३९३ : १ उष्ण। २ करो।
३९७ : १ सीलो।
३९८ : जहां।

कुड़ि किवाड़ सब मिलि श्रीमंत, सो विधि चली जात अवसंत।
बारह बरष बिताये येम, फुनि आये मुनि धारी नेम ॥४००॥
दक्षिण तैं जु विसाखाचारिज, मुनि दै आदि करत शुभ कारिज।
तिन पैं थूलभद्र फुनि सब मिलि, सिक्षि एक कौं कही जाहु चलि ॥४०१॥
देखहु चलन धर्म सब बनकौ[1], ज्यौ संसय भाजैं सब मन कौ।
वह सिधि गयो मुनिनु के यांही, करी वंदना मन हरषांही ॥४०२॥
बनु[1] प्रति बंदन कीन्ही नांही, वह बलटौ आयो वन[2] यांही।
सर्वं हकीकति बनकी[3] कही, थूलभद्र बोले तब यही ॥४०३॥
प्राछित ल्यौ गुरभाषित सबैं, करि छेदोपसथापन अबैं[1]।
सब ही मिलि कैं दीक्ष्या[2] लेहु, यहां रहे सो विनि संदेहु ॥४०४॥
तब सब कही अबैं मुनि-ईस, सहि न सकैं प्रीसह बाईस।
तिनके नाम बहुरि विधि सुनौ, कैसें सहैं सु तुम हीं भनौ ॥४०५॥

सोरठा :

क्षुध्या त्रषा[1] अरु सीत, उष्ण दंस मंसक बहुरि।
नगनपनौ अति भीत, ऐ षट कैसें सहि सकैं ॥४०६॥
अरति परीसह आंनि, घर सूने मधि ध्यान दे।
जीवदया जिय ठांनि, पिछले भोग न चिंतवैं ॥४०७॥
स्त्री-परीसह ऐह, सहस अठारा बाड़िजुत।
सील धरैं निज देह, तिय निरषन बोलन तजै ॥४०८॥
चर्या यह तू जांनि, चलैं पयादे मग निरषि।
कंटक आगैं आंनि, तौहू रहैं उवांहने ॥४०९॥
निषद्या है यह ठीक, चले जात रवि अस्त ह्वै।
सिंह ठांही तैंहु तीक, बैठी जांहि निसि धीर मुनि ॥४१०॥
सज्या-परीसह जोय, ह्वै धरती कंकर तणी।
ऊंची नीची होय, तापैं सोवैं निसक मुनि ॥४११॥
यहै आंनि आक्रोस, मरमछेदि निंदा करै।
गाहक दे को दोस, क्रोध न करै सबै सहै ॥४१२॥

---

४०२ : १ उनकौ।
४०३ : १ उनु। २ उन। ३ उनकी।
४०४ : १ सबै। २ दीक्षा।
४०६ : १ त्रिषा।

वध जु सस्त्र की घात, करै कोय सो सब सहै ।
यह जाचनां विख्यात, काहू पैं मांगै नहीं ॥४१३॥
यह अलाभतू आंनि, भोजन जबै मिले नहीं ।
तब मन मैं दुष आंनि, कोप विलाप करै न मुनि ॥४१४॥
रोग-परीसह ऐह, महारोग करि ग्रस्त ह्वै ।
जो अपनौं निज देह, तौ करिवो न कहै जतन ॥४१५॥
त्रिण सपरस सुणि मित त्रिणां बहुरि कंटक अधिक ।
लगै देह कै संत, टालैं नांहीं दुष सहैं ॥४१६॥
मल-प्रीसह सुनि जांन, लागै मैल सरीर कै ।
तऊ न करै सनांन, वाकौं भूषन-सम गिनैं ॥४१७॥
पुरसकार सतकार, ऐक आंनि को काज मैं ।
विनय न करै लगार, तौ अपमांन सहै मुनी ॥४१८॥
प्राया[1] सुनहु सुजांन, आप पढ्यो ह्वै बहुत जो ।
तौ न करै अभिमांन, सांत-भाव रापै सदा ॥४१९॥
यहै कहैं अग्यांन, जो निज होय प्रवीन अति ।
क्रोध न करै प्रमांन, जो कोऊ मूरिष कहै ॥४२०॥
यहै अदरसण ठीक, ग्यांनवांन निज तप करत ।
रिधि नहि होय नजीक, तौ न विचारै बात यह ॥४२१॥
मैं अैसो तप कीन, तौ हू रिद्धि[1] न उपजी[2] ।
यह न विचारै दीन, तप दीक्ष्यादिक झूठ है ॥४२२॥

*दोहा :* अहो हमारे नाथ तुम, थूलभद्र मुनिराय ।
हम तें ऐ प्रीसह अबैं, सही कौंन विधि जाय ॥४२३॥

*चौपई :* तब बन कही ये पेट तौ भारी[1] हौं, अगिलै जनम नरकि ही परिहौं ।
यह सुनि सब मिलि बात न मांनी, वा सौं बुरी करी मन मांनी ॥४२४॥
वह मरि प्रेत भयौ सब जांन्यौं, सबकौं दुष दीन्हौं मन मान्यौं ।
तब वा सौं मिलि विनती कीन्ही, तुम दुष देत सु सब हम चीन्ही ॥४२५॥

---

४१९ : १ प्रग्या ।
४२२ : १ रिधि ।  २ ऊपजी ।
४२४ : १ मरि ।

अब हम ऊपरि किरपा कीजे, जिह विधि चलें सु चलिवा दीजे।
तौ हम पाय पूजि निति तुम्हरे, जीमैं हौ तुम सतिगुर हमरे ॥४२६॥

*दोहा :* जव तैं पूजत प्रथम ऐ, धरि पाटी परि पाय।
कोऊ प्रस्ति वतावहीं, पूजत मन वच काय ॥४२७॥

*चौपई :* अर्धफालक सब वेसनि मांहि, फैल्यो मत वम संसय नांहि।
असें काल वितीतौं घणौ, वरष सेंकड़ा फुनि तुम सुणौ ॥४२८॥
भऐ उजेणी विक्रम भूप, माता पद्मावती[1] अनूप।
गंध्रवसेन पिता तसु आंनि, हौ विद्याधर बहु गुनखांनि ॥४२९॥
विक्रम प्राकर्मी बहु धनी, धर्मवांन दांनी बहु गुनी।
तिनु वुलाय पंडित रिष सवै, नमि विनती म[1] कीन्ही जवै ॥४३०॥
संवत्त नयौ चलावन तनौं, मेरैं भाव उपज्यौ घनौं।
वे वोले झगरौ पाछिलो, मेरें[1] संवत चलि है भलौ ॥४३१॥

*दोहा :* लैंन दैंन वोरन कौं, धन दै कलहि[1] मिटाय[2]।
तिह विक्रम भूपति नयौ, संवत वयो चलाय ॥४३२॥

*चौपई :* फुनि विक्रम तौ सुरपुरि गऐ, केते वरष बहुरि वीतऐ।
वरष ऐकसौ भऐ छतीस, तवैं उजेणीं[1] भऐ महीस ॥४३३॥
चंद्रकीर्ति हौ ताकौ नांम, चंद्रसिरी भई ताकी वांम।
तिनकैं सुंदर पुत्री भई, नांम चंद्ररेषा गुनमई ॥४३४॥

*दोहा :* ताहि पढाई भूप वन, अर्धफालकनि पासि।
सांतिकीर्ति कौ सिष्य हुतौ, जिणचंद नाम प्रकासि ॥४३५॥
सो तौ कनवज्ज देस कौं, गऐ सु ताहि पढाय।
फुनि कन्यां जोवनसहित, देषी जव ही राय ॥४३६॥
सुन्दर सोरठ देस मैं, वलभा नगरी आंनि।
प्रजापाल नृप कै तिया, प्रजावती गुनषांनि ॥४३७॥

---

४२९ : १ पदमावती।
४३० : १ इम।
४३१ : १ मेटैं।
४३२ : १ कलह। २ मिटाइ।
४३३ : १ उजेणीं।

लोकपाल ताकौ नतय, ताहि दई परणाय।
ससिरेखा कन्या वहै, हय गय दै बहु चाय ॥४३८॥
प्रजापाल सुरगनि गयौ, लोकपाल हुव राज।
काहू दिनि प्रति प्रस्न[1] लखि, तिय बोली तजि लाज ॥४३९॥
म्रहौं नृप मेरो[1] जु गुर[2], है कनवज के देस।
ताहि बुलाय यहां प्रवैं, कीजे[3] भक्ति विसेस ॥४४०॥
नृप मन्त्री नु विनाय करि, लीनें तिन्ह[1] बुलाय।
साम्हें चाले भूप हू, ल्यावन कौ चित चाय ॥४४१॥
लखि वन कौ वहु रूप जब, नही वस्त्र कछु[1] पासि[2]।
नही दिगांवर[3] रूप यह, नृप तब भऐ उदास ॥४४२॥
खिखि ही तें आऐ सु उठि, वन पें गऐ न राय।
तब नृप कौ राणी सवै, जांनि लयौ[1] अभप्राय[2] ॥४४३॥
मंत्रिनु कौं विनवाय करि, राणि वन कै पासि।
स्वेत वस्त्र लाऐ तिन्है, बहु विधि करि अरदासि ॥४४४॥
तब नृप सांम्हे जाय फुनि, ल्याऐ नगरी मांहि।
भक्ति करी जिणचंद की, भाव-सहित अधिकांहि ॥४४५॥
तब तें मत ठहरयौ यहै, स्वेतावर[1] सु कहात।
भद्रबाहु के चरित मैं, भाषी है यह वात ॥४४६॥
फुनि चौवह उपकरण ऐ, नऐ नऐ ठहराय।
यनके[1] मत के जतिनु कौं, राखन दऐ बताय ॥४४७॥

### उपकरण-नांम

दोहा : राषौ तीन पछेवड़ी, बहुरि चोवली तीन।
तीन पातरा काठ के, लाठी ऐक नवीन ॥४४८॥
चोघा चोय जु ऊंन के, ऐक मौंहपती जोरि।
पात्रा के मुषि बांधणी, ऐक तर्पणी डोरि ॥४४९॥

---

४३९ : १ प्रश्न।
४४० : १ मेरे। २ अगुरु। ३ कीज्ये।
४४१ : १ तिनहि।
४४२ : १ कछु। २ पास। ३ दिगंबर।
४४३ : १ लियौ। २ अभिप्राय।
४४६ : १ स्वेतांबर।
४४७ : १ इनके।

ऐ सब चौदह उपकरण, रावरण मैं नहि दोष।
ग्रैसें कहि सबकों कियौ, मत स्वेतांवर पोष ॥४५०॥
नऐ बनाऐ ग्रंथ बहु, आगम[1] बहुरि सिधांत।
तिनमैं भाषे सो कछुक, सुनिऐ भवि विरतांत[2] ॥४५१॥

*चौपई :* जनम कल्यांनक पूजा करैं, ग्रांगी रचि जग कौ मन हरैं।
देहुरांनि कौ चलन मिटाय, उपासिरा दीन्हे ठहराय ॥४५२॥
प्रतिमां प्रभु की थापें जहां, जुड़ि किवाड़ भोजन ले तहां।
फुनि ग्रंथनि मैं जो विपरीति, भाखी सो सुनिएं करि प्रीति ॥४५३॥

*सोरठा :* ऐ चौंरासी बोल, नऐ सथापे बहुसि करि।
तिनकी कथा कलोल, कछु यक यह वर्नंन[1] करू[2] ॥४५४॥

## ग्रथ चौरासी बोल परि हेम कृत छंद छपैं[1]।

*कवित्त :* केवली ग्रहार करैं मानैं तिन्है लागत है,
दूषन ग्रठारैं परमाद महा मोहिऐ।
मोह के विनासकारी वीरज ग्रनंत धारी,
जिन्हैं भूष लागैं ग्रैसें कहत न सोहिऐ॥
भुंजत ग्रनंत सुष भोजन तैं कौंन काज,
ग्रादित कै उदै कहौ कहा दीप बोहिऐ।
काहू परकार इनकैं न कवँला ग्रहार,
जे कहै है तिनके ग्रग्यौ है ग्यांन को हिऐ ॥४५५॥
मोहनी करम नांसै वेदनी कौ बल नांसै,
विसकै[1] विनासैं ज्यौं भुजंगम की हींनता।
इंद्रीनि के ग्यांन सौं न सुष दुष वेदैं जहां,
वेदनी कौ स्वाद वेदै इंद्रीनि की षीनता॥
ग्रातमीक अंतर ग्रनंत सुष वेदैं जहां,
बाहरि निरंतर है साता की ग्रधीनता।

---

४५१ : १ ग्रागम। २ विविरतांत।
४५४ : १ बरनन। २ करौं।
४५५ : १ missing।
४५६ : १ विसकौं।

तहां भूष आदिक असाता कहां बल करै,
बिष कणि कान करै सागर मलीनता ॥४५६॥
देव मांनसी कही अहार तैं त्रपति[1] होय,
नारकीक जीवनि कौ कर्म कौ अहार है।
नर तिर जंच कै प्रगट कवला अहार,
ऐक इंद्री धारक कै लेप कौ अधार[2] है॥
अडे की विरिधि हूं उजाआहार[3] सेवन तैं,
पंषी उर[4] ऊंषमां तै ताकी बढ वार है।
नौ कर्म वर्गनां कौ केवली कै है अहार,
देह अविकार कहै जो न सविकार है॥४५७॥

दोहा : और जीव कै लगत नहि, तन पोषक सुषदाय।
समय समय जगदीस कै, लगै वर्ग नां आय॥४५८॥

छप्पै : षुध्या त्रषा[1] भय दोष रोग जर मरण जनम मद।
मोह षेद पर स्वेद नींद बिसमय चिंतागद॥
रति बिषाद ऐ दोष नांहि अष्टादस जाकैं।
केवल ग्यांन[2] अनंत दरस सुष वीरज ताकैं॥
नहि सप्त धात सब मल रहित परमो दारिक तन सहित।
अंतर अनंत सुष रस सरस सो जिनेस मुनिपति महित॥४५९॥

दोहा : कलप[1] विकलपी कहत हैं, और दोष विकराल।
निरमल केवल नाथ कै, है निहार मल आल[2]॥४६०॥
जाहि अहार बनैं नही, तँह क्यौं होय निहार।
परगट दूषन देषिऐ, इसमैं कौन विचार॥४६१॥

चौपई : जे मुनि तपति रिद्धि के धारी, गहत अहार हियें न निहारी।
कहि क्यौं सकल जगत कौ स्वांमी, करै निहार अमल पद गांमी॥४६२॥

---

४५७ : १ त्रिपति। २ प्रकार। ३ उजाहार। ४ बर।
४५९ : १ त्रिषा। २ ग्यांन।
४६० : १ कलपि। २ लाज।

*दोहा :* जाकौं देखि मिटै बिकट, घोर उपद्रव बर्ग[1]।
दोष दोय ताकै कहै, रोग और उपसर्ग ॥४६३॥

*कवित्त :* कहै कोऊ क्रोधसाला[1] हुवौ है गोसाला मुनि,
तिन तैं ज्वाला-माला छूटी परजलती।
वीर के समोसरन दहि मुनि दोय तिन,
ताकी झल स्वामी हूं कौ पहुंची उछलती॥
तहां भयौ उपसर्ग ताही ऊश्रमा तैं फिरि,
उदर की व्याधि भई आंम लोहू चलती।
परगट दोष जानि तजैं ग्रैसो सरधांन,
ग्यानवांन जिनकैं सु जोति जगी बलती ॥४६४॥

*दोहा :* अनमत ही मति श्रुति अवधि, तीन ग्यांन घट जास।
कहैं पढ्यौ चट साल स्यौं, वर्द्धमान गुनवास ॥४६५॥
कहैं ग्रौर सितवास मत, जब जिन होय विराग।
एक बरस लौं दान दे, अंत करै घर त्याग ॥४६६॥
जिन वैराग्य दसा धरत, त्यागे सब परभाव।
कहा जानि अपनौं करैं, पाछैं दान बताव ॥४६७॥
धरी दिगंबर जिन दसा, पाछैं अंबर आनि।
इंद्र धरै जिन कंध पर[1], यह संसय मति मांनि ॥४६८॥

*चौपई छंद नेसरि[1] :* गणधर विनां वीर की बांनी, निफल खिरी नही[2] काहू मांनी।
समकित वृत का भया न धारी, कोऊ तहां कहै सविकारी ॥४६९॥

*दोहा :* बांनी खिरयन[1] खिर यतौ, होय सफल तैहकीक[2]।
खिरै फल विनां जे कहैं, तिनकी बात अलीक ॥४७०॥

*अरिल :* लोकनाथ सौ जिनवर जाकौ पूत है,
तिस माता कौ कहैं और परसूत है।

---

४६३ : १ बर्ग।
४६४ : १ क्रोधसला।
४६८ : १ परि।
४६९ : १ Missing। २ नहि।
४७० : १ खिरैन। २ तहकीक।

आदिनाथ कौं प्रगट कहत हैं जुगलिया,
तिनकौं ही फिरि कहैं भये ते पति तिया ॥४७१॥

*चौपई :* कहै जुगलिया कोऊ मूवो, ताकी तिय हि रड़ापो हूवो।
सोही रिषभदेव घरि आनी, भई सुनंदा दूजी रांनी ॥४७२॥

*सोरठा :* कराहिन[1] निदंक[2] काजु, जो सांमीनि[3] के होय जन।
क्यौंकरि श्री जिनराज, करं अकारिज विधि करम ॥४७३॥

*छप्पै :* कोऊ कोऊ कहै रिषभ धौ विप्र तास तिय।
देवा नंदा तासु गर्भ जिनवीर अवतरिय॥
दिन अस्सी अरु तीन लयो प्रभू वास तहां हीं।
तबै इंद्र यह बात बिचारी है मन मांही॥
हीन जाति द्विज कुल विषै, महा पुरष अवतार।
जोग्य नहीं तातैं करौं, और गर्भ संचार ॥४७४॥

*सोरठा :* दियो[1] इंद्र आदेस, हिरन गवेषी देव कौं।
करवायो परवेस प्रभु, त्रिसला के गर्भ मैं ॥४७५॥

*चौपई :* पहिलैं गर्भ क्यौ न हरि लीनौं, गएं तियासी दिन क्यौं कीनौं।
पहिलैं का जानत हो नांहीं, कहो विचारि धारि मन मांही ॥४७६॥

*अरिल :* दुज घरिवा सिद्धारथ घरि प्रभु संचरयो,
गर्भ कल्यांनक कहो कहां जिन को करयो।
जो द्विज घरि भो होय हीनता ईस की,
सिद्धारथ घरि न बनै क्रिया जगीस की ॥४७७॥
द्वै दोन्यो घरि तौ कल्यान कछहू गनौं,
जो दोन्यौं कै न हितो ब्यारयौं ही भनौं।
सील भंग तौ होय जिनेश्वर मात का,
यातैं वीरज नांहि सिधारथ तात का ॥४७८॥

---

४७३ : १ करहिन। २ निंदिक। ३ सामानि।
४७५ : १ दयो।

*चौपई :* जहां बात का नांहि नबेरा, तिह[1] कलपित करि कहैं अछेरा।
ग्रेसी बांनी मूंढ बखानें, दरसन मोह लीन सरधानें ॥४७९॥

*दोहा :* पंच कुमार जिनेस हैं, सत्यारथ मत मांहि।
मल्लि नेमि एई कुमर, कहैं द्वै अवर नांहि ॥४८०॥

तीर्थंकर जिन को नमैं, सांमांनिक जिनिराय।
कहैं बाहुवलि केवली, नमो वृषभ[1] के पाय ॥४८१॥

*कवित्त*[1] *:* अरिहंत पद वंद्य[2] वंदक सरूप मेरो,
ग्रैसे भाव परमाद गुनताई वहै हैं।
सातमी धरातें आगें आतमी[3] करस जागें,
तहां वंद्य वंदक विभाव नाहि रहै हैं॥
साधक दसा मै जहां बाधक है ग्रैसा भाव,
तहां जिन जिन वंदै मंद बुधी[3] कहै हैं।
परदा सरूप धारी वीतराग अविकारी,
वंदनीक एकै मानी ग्यांनीसर वहै हैं ॥४८२॥

*सवैया*[1] *:* केवल ग्यांन विषै ज्यन वीर कहैं अनजांनें अचांनक छीक्यौ।
सो न बनै जब छींक उठै जब बात कफा मय व्यापत जी कौं॥
धातु विवर्जित निर्मल ईस सरीर विषै नही रोग रती को।
छींक कलंक अटंकित अंकित शुद्ध दसा तहां बोध नहीं को ॥४८३॥

*अरिल :* तिरदंडी तापसी कुलिंगी भेष सौं,
आवत सुनि जिन वीरनाथ उपदेस सौं।
गोतम स्वांमी गणधर वृतधर जैन कौ,
ताकैं सनमुखि[1] गयो भगति सौं लेन कौं ॥४८४॥

*दोहा :* धारक संम्यक दरसनी, करै न कुमती मांन।
क्यौं करि गणधर पूज्य पद, करै सुभक्ति विधान ॥४८५॥

---

४७९ : १ तंह।
४८१ : १ रिवभ।
४८२ : १ सवैया। २ आतमीं। ३ बुद्धी।
४८३ : १ सवैया २३ सा।
४८४ : १ सनमुख।

जाकी सोलहु स्वर्ग तैं, आगैं नांहीं गंम्य।
तिस नारी कौं यौं कहैं, रमैं मोष्य पद रंम्य ॥४८६॥

*कवित :* जाके सब मलद्वार धारैं है निगोदि भार,
कबहू न अविकार हिंसा तैं रहत हैं।
सिथल सुभाव लियें परपंच संच कियें,
लाज कौ समाज धरें अंबर चहत हैं॥
छठे गुण थांन मांहि थिरता न ध्यांन मांहि,
मांस मांस रितु ताहि संकता लहतु[1] हैं।
जगत विलबिनी कौं हीन बसालंबिनी कौं,
यातैं ही नितंबिनी कौ मोषि न चहुत हैं ॥४८७॥

*दोहा :* मुक्ति कांमिनी कौं रमैं, एकै पुरिष विसेष।
रमैं न कांमिनि कांमिनी, यह परगट ही देष ॥४८८॥

*अरिल दोहा*[1] *:* समय विरोधी देषिऐ, परगट वितथ विचार[2]।
मल्लिनाथ जिनकौं कहैं, मली कुमारी नारि ॥४८९॥

*अरिल :* सुरग भूंमि पाताल लोक मैं देषिये,
नारी नाथ सुनी कबहू न विसेषिये।
जगत बंद्य अरहंत[1] देव पद क्यौं धरैं,
नर अधीन जो हीन निंदि पद आचरैं ॥४९०॥

*चौपई :* जो नारी कौं नर पद मांनौ, तो ताकी प्रतिमा किम ठांनौं।
पुरिष अकार एक ही बंदौ, नारी रूप क्यौं न अभिनंदौ ॥४९१॥
जो नितंबिनी बिंब न सोहै, कुच रूपादिक मंडित होहै।
तौ लज्जा करि कामनि रूपी, क्यौं करि जिनवर होय अरूपी ॥४९२॥

*दोहा :* जाके वरसण[1] परस तैं, रागादिक मिटि जाय।
तिस नर रूपी ईस कौं, बंदौं सीस नवाय ॥४९३॥

---

४८७ : १ लहत।
४८९ : १ missing। २ बिचारि।
४९० : १ अरिहंत।
४९३ : १ दरसन।

चोपई : कहै जुगल हरिखेत्र निवासी, काहू देव हरयौ सविलासी।
पूरव वैर दयि दुख दीनौं, अवगांहन करि छोटो[1] कीनौं ॥४६४॥
सोही[1] भरथखंड फिरि आंन्यो, मुथरा नगरी राज दिवांन्यो।
पापी करि तिन मांस खवायो, नरक नगर कै पंथ चलायो ॥४६५॥
तिसकै कुल हरिवंस बखांनै, सत्यारथ उपदेस न मांनैं।
जुगल सर्व ही स्वरगति[1] गांमी, नरक न सेवहि रिजु परणांमी ॥४६६॥
तीन कोस की तिनकी काया, स्वर क्यौं करि लघु रूप बनाया।
जो तुम इसहि अछेरा मांनौं, तौ भी नांहि बनैं मनि आंनौ ॥४६७॥
काल अनंतानंत भये तैं, एक एक ही जुगल गये तैं।
सब हरिखेत्र भूमि का खाली, ह्वै क्यौं[1] मिटै जुगल परनाली ॥४६८॥

दोहा : सब गिणती के जुगल है, घटै वढै नहि कोय।
मरण काल ही जुगल कै, आय जुगलिया होय ॥४६९॥
राषतु[1] चौदह उपकरण, मुनि कौं नांहि नु दोष।
परिग्रह त्याग दसा विषै, करै परिग्रह पोष ॥५००॥
जहां प्रमांणूं सम नही, परिग्रह ग्रह कौं रंच।
तहां कहौं क्यौं करि बनैं, बजाविक परपंच ॥५०१॥

कवित्त : काल पाय मैले होय आसा होय धोवन की,
धोयें नसै संजम आरंभ बिसतारे[1] है।
नास भये मांनन कौ त्रास होय नासन के,
डरतैं सु ध्यान वियौ[2] थिरता बिडारे[3] है॥
देह द्युति मंडन है ब्रह्मचर्य खंडन है,
जिन लिंग दंडन है तातैं पट डारे है।
संवर धरनहार अंबर सौं अविकार,
होय कै निरंबर दिगंबरहि धारे है ॥५०२॥

---

४६४ : १ छोटौ।
४६५ : १ सोई।
४६६ : १ स्वर्गति।
४६८ : १ कैं।
५०० : १ राषत।
५०२ : १ बिस्तारै। २ विर्थो। ३ बिडारै।

*दोहा :* समयादिक परजाय कौं, काल दरब वस मुझांहि।
काल अरणू जारणै नही, जै असंख्य जग मांहि ॥५०३॥

*छपै :* काल अरणू जो नांहि समय तौ होय कहां तैं।
सुषिर वस्तु विन नांहि नास उतपति तहां तैं॥
असत्त जनम जै होय होय घर श्रंग जगत मैं।
बुद्धि होय परमांन और षिनभंगुर मत मैं॥
नहि सधै वस्तु सीमां विमल जनम नास थिर भाव विन।
थिरत[1] निमत्त समयादिकी काल अरणूं जगि कहहि जिन ॥५०४॥

*कवित :* मांनै मनसू वृत कै गणधर घोरो भयो,
काहू काज कै निमत मांस मुनि गहै हैं।
घरि २ विहरि २ अंन्न मांगि ल्यावैं,
कहैं मुनि थांन आंनि भोजन कौं लहै हैं॥
निज मत निंदक को ठौर मारै पाप नांही,
निर्दय सुभाव धरि काहू को न सहै हैं।
सांची बात झूठी कहै भेद वस्त को न लहैं,
हठ रीति गहिर हैं मिथ्या बात कहै हैं ॥५०५॥
भरथ नें व्रांह्मी वहन[1] कहै नारी कीनी,
महासती दोष लाइ भववास चहै हैं।
ग्रहवास वसत ही केवली भरथ भयो,
आरसी के मंदिर मैं मांनि निरखहै हैं॥
द्रोपदी सती कौं कहैं भई पंच भरतारी[2],
अघ बंध भारी करि संकट मैं फहै हैं।
सांची वात झूठी कहैं वस्त[3] को न भेद लहैं,
हठ रीति गहि रहैं मिथ्या बात कहै हैं ॥५०६॥
कोऊ मुनि कंध परि पंथ मैं गुरू कौं लियें,
चल्यौ जात केवली भयो है सरदहै हैं।

५०४ : १ थिरता।
५०५ : १ missing।
५०६ : १ वहैं। २ भई not in A। ३ वस्तु।

कहैं है जवाई वीर नाथ कौ जमाली नामां,
वीर है कुमारो मुनि लरनें कौं वहै हैं॥
ध्रुवकि-ध्रुवकि[1] करि केवली कपिल नांच्यो,
मूरिष रिझावन कौं असी मांनि रहै है।
सांची बात झूठी कहैं वस्तु कौ न भेद लहैं,
हठरीति गहि रहौं[2] मिथ्या बात कहै हैं॥५०७॥

छप्पै : कहहि बहुत्तरि सहस भई वसुदेव-वधूगन।
धनुष[1] पंच सै उच्च बाहुबलि कहैं धरयौ तन॥
सूद्र-जाति-घरि असन करत मुनि दोष न पावैं।
देव मनुषिणी भोग-भोग वहि सुरत वढावैं॥
इक गर्भ मांहि सुलसा धरे, सुत बत्रीस जनें भनहि।
पहिले अपष्ठि[2] हरिदेव[3] की, नांनां तें उतपति गनहि[4]॥५०८॥
मांनहि वीर विहार अनारिज देस भूमि पर।
कहहि मलेछ चतुर्थ काल सारै हूऐ भर॥
देव-कोस सै च्यारि-कोस कौ तन अब धारय।
प्रांणघात वृत-भंग करत नहि पाप विचारय॥
उपवास मांहि ओषदि[1] भषत, वृती न धारहि दोष मल।
चौसठि-हजार नारी गिनै, चक्रवर्त्ति धरि तनु नवल॥५०९॥
समोसरन जिन नगन नांहि वीसै परवांनहि।
अविक्रत तन मैं वस्त्र राग-कारण सरधानहि॥
लाठी राखै जती कहै अस कर्म[1] वधांवहि।
गज ऊपरि ही मुंक्ति[2] गई मरुदेवि वतांवहि॥
नारी अगम्य[3] दुरधर कठनि पंच महाव्रत-पद धरहि।
नहि लहहि दोष वलहीन मुनि वार वार भोजन करहि॥५१०॥

*छंद गीता :* वरवित क्रिया विन भावलिंग गृहस्थ किवल[1]-पद धरैं।
चिंडाल-आदिक जाति निंदित मुक्ति तदभव वसि करैं॥

---

५०७ : १ ध्रुवक-ध्रुवक। २ रहैं।
५०८ : १ धनष। २ त्रिपिष्ट। ३ हरदेव। ४ मनहि।
५०९ : १ ओषधि।
५१० : १ कर्ण। २ मुकति। ३ ^ अगाम्य।
५११ : १ केवल।

आभरणं[2] सहित जिनेस-प्रतिमां राग-कारण मांनते।
अनमिल वषांनहि और ठांनहि कलपनां सरधांनते ॥५११॥
साभरणं[1] सव सनमुक्ति[2] जे हैं मोनि परिगृह हठ गहैं।
रवि-चंद-मंडल-मूल आया वीर वंदन कौ कहैं॥
सासुती गति मरजाद मेटहि सूर-ससि की जानते।
अनमिल वषांनहि और ठांनहि कलपनां सरधांनते ॥५१२॥
दूषन अठारह मांहि वदलै कहहि और सवारिकें।
चौतीस अतिसय वदलि केई गहहि और विचारिकें॥
जिनमत-निवासी सौं लरहि मुनि दोष रचनां ठांनते।
अनमिल वषांनहि और ठांनहि कलपनां सरधांनते ॥५१३॥
सौधर्म स्वरपति जीतिवे कौं चमर वितरपति[1] गयो।
तसु वज्रदंड विलास-षंडित कहहि[2] वीर-सरनि भयो॥
कर पूरवत भरि गएं न थिरै जुगल-तनु-परवांनते।
अनमिल वषांनहि और ठांनहि कलपनां सरधांनते ॥५१४॥
निर्वानि[1] होत जिनेस-काया षिरै दांमिनिवत नही।
वर नारि द्वे थिर करै श्रावक देषि कांमी मुनि कही॥
केवली तनतैं जीववध ह्वै कहैं मत मद-पांनते।
अनमिल वषांनहि और ठांनहि कलपनां सरधांनते ॥५१५॥
सुरगि लै जिनदाढ पूजहि ईंद्र जिन जव सिव गमैं।
जिन वीर मेर-अचल लायो जनम कल्यांनक समैं॥
जिन-जनम-सूचक स्वपन[1] चौदह और नहि मन आंनते।
अनमिल वषांनहि और ठांनहि कलपनां सरधांनते ॥५१६॥

*दोहा :* गंगादेवी सौं कहै, पचमन वरष हजार।
चक्रवर्त्ति भरतेस नैं, कियो भोग-विवहार ॥५१७॥

---

५११ : २ आभरण।
५१२ : १ साभरण। २ मुकति।
५१४ : १ व्यंतरपति। २ कहैंहि।
५१५ : १ निरवांन।
५१६ : १ सुपन।

*अरिल :* भोग भूंमि छयांनवै नगनहि उछेवि कें,
धर्म नीर नै दोस न लावहि वेदिकें।
घृत करि साधित बासी भोजन लेत[1] हैं,
सारे फल कौं भुंजत दोष न वेत[2] है ॥५१८॥

*कवित :* रिषभ विरागत निमति नीलंजसा नृति[1],
मांनै नांहि देव देवि कीनी[2] जो विधांन की।
मात-पिता जीवते विराग ताकौं नांहि धरें,
वीर वर्द्धमान जिन गर्भवास ग्रांन की॥
बाहुबलि कौं कहैं कि युगल[3]स्वरूपधारी,
हाड पूजें कौडे थापि कहै परठांन की।
नाभि मरुदेवी कौं जुगलधर्म मानतु हैं,
तिन ही तें जिन-उतपति सरधांन की ॥५१९॥

*चौपई :* हौंहि जुगलिया सब मलधारी, कहै सिलाका-पुरिष निहारी।
चौसठि इंद्र न अधिके जांनें, बारह देवलोक ही मांनें ॥५२०॥
जे जादौं जिन मारिग पक्षी, तिनकौं कहें मांस के भक्षी।
मनुज मांनषोतर कं आगें, जेहें कहै न दूषन लागें ॥५२१॥

*छंद रोडक :* नांही है नांही है काम चौबीस॥
अरु नव-नवोत्तरे लघु समुद्र मांनत नांही।
ग्रैरापति भरत तजि षेत्र ऐकसौ साठि माही॥
चौरासी लष जौंनि हैं, ऐ चौरासी बोल।
जे मांनै ते मांनि हैं, भवसागर-कल्लोल ॥५२२॥

*दोहा[1]* तिनहूं तें लौंका ढूंढिया, निकसि जुदे मत कौं थाप्यिा।
प्रतिमां तिनु पूजन तजि दई, दोष कहे यामें अधिकई ॥५२३॥
तिनमें लौंका सुचि सौ रहैं, ढूढया महा असुचि[1] कौं गहैं।
नहि आचार विचार न कोय, जातें धर्म[2] सबै सुभ होय ॥५२४॥

---

५१८ : १ लेतु। २ देतु।
५१९ : १ नृत्य। २ कीनौं। ३ युगल।
५२३ : १ चौपई।
५२४ : १ अशुचि। २ धरम।

इनकौ चलन जगत सब जानैं, ग्रंथ माझि अब कहा बखांनैं।
परगट दीसत छांनौं नांहीं, तातैं वरनन कहा करांहीं ॥५२५॥

*दोहा :* मत स्वेतांवर[1] मैं बहुरि, लषियत[2] अबैं प्रतछ्छ[3]।
फाटे मन मद ठांनि सो, हैं चौरासी गछ्छ[4] ॥

## कवि वचन

दोषभाव धरि नहि कियो, कियो न निज-मत-पोष।
सत्यारथ उपदेस यह, करै सुजन संतोष ॥५२६॥
सत्यारथ बांनी प्रगट, घट-घट करै उदोत।
ससय-तिमर मिटै पटल, बढै ग्यान सुष होत ॥५२७॥

॥ इति बोल संपूर्ण ॥

## अथ द्रावड़-संघ-उतपति-वर्नन

*दोहा :* द्रावड़संघ उसपति[1] भई, जिम भाषी मुनि ईस।
संवत बीतैं पांच से, ऊपरि और छतीस ॥५२८॥

*चौपई :* मुनि श्रीपूज्यपाद गुनषांनि, वज्रनंदि तसु चेला जांनि।
पाहुडोनि[1]वेता तन षीण[2], सर्वसास्त्र मैं महाप्रवीण ॥५२९॥
इक दिनि[1] चेलै क्रोध उपाय, दक्षिण मथुरा कै मधि आय।
द्रावडसंघ नयो ठैंहराय[2], नये नये सिद्धांत बणाय ॥५३०॥

*चौपई[1] :* भाषी वीज मद्धि नाहि[2] जीव, हैं प्रासुक नहि दोष सदोव।
षेती विणज आदि बहु कर्म, करि जीवो यामैं न अधर्म ॥५३१॥
सीतल जल के करै सनांन, तिन कै अघ अति होत[1] सुजांन।
इन्हैं आदि विपरीति जु वात, करि द्रविड[2]-संघ कियो[3] विख्यात ॥५३२॥

---

५२६ : १ स्वेतांवर। २ लषियत। ३ प्रतछ। ४ गछ।
५२८ : १ उतपति।
५२९ : १ पाहुडांनि। २ षीन।
५३० : १ दिन। २ ठहराय।
५३१ : १ A missing। २ नहि।
५३२ : १ होय। २ द्रावड। ३ कीयौ।

### अथ ज्यापनीय-संघ-उतपति[1]†-वर्नन

दोहा : साल सात सै पांच कै, संघ चल्यौ अघ-धाम।
पुर कल्यानवर कै विषै, ज्यापनीय यह नाम ॥५३३॥
तहां ऐक श्रीकलस मुनि, तिनहूं नये सिधंत।
करि वातें जु धरि सु अव, कछुयक सुनौं वतंत ॥५३४॥
कलपसूत्र स्वेतांबरनु, नयो बणायो ताहि।
मांनौं[1] फुनि पूजा करो, रतन-त्रय की चाहि ॥५३५॥

सोरठा : मांने दुहुंके वैन, दिग्गंवर फुनि स्वेतपट।
लहैं कौंन विधि चैन, जमीकौ न असमांन कौ ॥५३६॥
फुनि यह कही असार, स्त्री जाय पहुचै मुकति।
ले केवली अहार, मोषि लहै सर गृंथहू ॥५३७॥
वातें धरि विपरीत, और कितेक सिधांत मैं।
संघ त्यागि निज रीति, ज्यापनीय परगट कियो ॥५३८॥

### अथ काष्टा-संघ-उतपति वर्नन

दोहा : संघ कासटा की भई, उतपति मनो उपंग।
साल सात-सै-च्याराणवै, कौ निकस्यो यह संघ ॥५३९॥

चौपई : ग्रांम नंदियड़ इक अति वसै, विनयसेनि यक मुनि तें लसै।
ताकै चेलो कुमारसेंन, भयो मुनी धारक मत्त जैन ॥५४०॥
तिंय यक समये धरयो सन्यास, ज्यावत जीव सु ठांनि हुलास।
बैठो एक ठोर मुनिराय, सर्व वस्त को त्याग कराय ॥५४१॥
दिन कितेक मैं उपजी ताकौं, छुध्याधिक वाधा अति वाकौं।
तव वन[1] नहि निज धर्म विचारयो, करि अहार सन्यास विगारयो ॥५४२॥

५३३ : १ उत्पत्ति।
५३५ : १ मानहु।
५४२ : १ उन।

†The less popular sect of the Jains, besides the well known Digambara and Svetambara Sanghas. Little research has so far been made on the Yapaniya literature. Dearth of material coupled with its close affinity with the Digambara sect, makes it still more difficult to differentiate between the two. However, Kanarese Jain works would come to our aid, when they have been discovered and a proper assessment of the same has been made.

फुनि वह वड़े मुनिनु पें गयो, सब विरतांत आपनों कह्यो।
मुनिनु कही फिरि दीक्ष्या लेहु, करि छेदोपसथापन ऐहु ॥५४३॥
वानें विद्या को मद ठांनि, दीक्ष्या फिरि नहि लीनी जांनि।
नए साख तिन लये बनाय, प्रतिमां काठ-तणी बणवाय ॥५४४॥
भाषी पूजो सब मिलि याहि, बहु मिलि पूजन लागे ताहि।
सुरही गाय पूंछ के बाल, तिनकी पीछी रची विसाल ॥५४५॥
पूजा पाठ नए बणवाये, आगें पीछें ग्रर्घ्य चढाए।
मुनि-तिय कौं दीक्ष्या दे भाषी, देसव्रत करिकैं अभिलाषी ॥५४६॥
चर्या वीर करो[1] सहु कोय, ग्रैसें बेहकाये बहु लोय।
प्राछत[2] कहे और के ग्रौर, इन दै आवि कुवुधि कै जोर ॥५४७॥
करि कितेक बातें विपरीति, मूरिख मत ग्रांने करि प्रीति।
ग्रैसें नंदिसंघ में चाह्यो, काष्ट संघ उपज्यो विधि याही ॥५४८॥
जब वाको गुर हो मुनि महा, आय कही यह कौन्हों कहा[1]।
तब बन[2] कितियक मेटी चाल, कितियक चली जात हैं हाल ॥५४६॥

*दोहा :* तबही तैं कहने लगे, मूलसघ तौ वाहि।
कहे नवीन प्रवीन जन, संघ कासटा[1] याहि ॥५५०॥

## अथ निपिछ्छ-संघ-उतपति-वर्नन

*दोहा :* संवत नौसै श्यांणवे, संघ निपिछ्छ उठांन।
मुथरा नगरी में हुवो, सो विधि सुनहु सुजांन ॥५५१॥

*चौपई :* मुनि यक रांमसेन बरनयो, समकित प्रक्रति मिथ्याती भयो।
गुरु अर प्रतिमां जिन-वर तणी, तिन में विंगि निकासी घणी ॥५५२॥
यह प्रतिमां मेरी है भाई[1], सो ही पूजोंगो मन लाई।
यह गुर मेरो ताही मांनों, और मुनिनु कौं नांहि पिछांनो ॥५५३॥

---

५४७ : १ करहु। २ प्राछित।
५४९ : १ A missing। २ उन।
५५० : १ काष्टा।
५५३ : १ भई।

सोरठा : अैसैं बात किलेक, कहि कहि मांथुर श्रावकनि ।
पकराई अति टेक, संघ निपछ परगट कियो ॥५५४॥

॥ इती संघ उतपति 'संपूर्णं'[1] ॥

सोरठा : कुंदकुंद मुनिराज, श्रीमंदिर[2] जिनके वचन ।
सुनि हुव धर्म-जिहाज, अधिक समोधे मुनिनु कौं ॥५५५॥
चलते बहुत कुमार्ग, जो ए मुनि न समोधते ।
तब ही तें सुभ मार्ग, गहि केते लागे चलन ॥५५६॥

## अथ कुंदकुंदाचार्य-वर्नन

दोहा : संवत गुणचासा तणें, कुंदकुंद मुनिराय ।
भये भटारक अवनि पें, तिनकी है अमनाय ॥५५७॥
इनके कारण पाय कें, नाम भये जिम पांच ।
सुने सु अब विधिवत कहे, भविजन मांनी[1] सांच ॥५५८॥
पदमनंदि मुनिवर हुतौ, पैंहलें[1] तौ निज नांम ।
मुनिस्वर[2] के परसंग तें, लहे नांम अभिराम ॥५५९॥
देव मिल्यौ यक आयकें, करी बीनती येहु ।
कहि ऐसो अबहूं करूं, आग्या मोकौं देहु ॥५६०॥
तब[1] मुनिवर अैसें कही, विदिह खेत्र ले जाय ।
श्रीमंदिर[2] स्वांमी तणौं, दरसण मोहि कराय ॥५६१॥
तब स्वरधारि बिमांन मुनि, चालयो मद्धि अकास ।
राह मांहि पीछी गिरी, ठीक पड़यो नहि तास ॥५६२॥
मुनि बोले पींछी विनां, हम नहि मग चालंत ।
देव विचारी सो करूं, जिहि विधि चालें संत ॥५६३॥
गृधिपछि[1] के परन[2] की, पींछी दई बनाय ।
गृधपछाचारिज यहै, तब तें नांम कहाय ॥५६४॥

---

५५५ : १ 'संपूर्णं' not in A । २ सीमंधर ।
५५८ : १ मांनें ।
५५९ : १ पहलें । २ कुनि सुर ।
५६१ : १ जब । २ सीमंधर ।
५६४ : १ गृद्ध । २ परनि ।

स्वरमुनि गये विदेह मैं, वरसरण किय जिनराय।
ऊंची सव ही की लखी, धनुष पांच से काय ॥५६५॥
चक्रवर्त्ति आयो तहां, वरस करण जगदीस।
लषि वन मुनि कौ हाथ मैं, लए उठाय महीस ॥५६६॥
भाषी यह को जीव है, कमड़ल पीछी धार।
जिन भाषी मुनि है यहै, भरथषंड कौ सार ॥५६७॥
तव चक्रीयन कौ धरयौ, एलाचारिज नांम।
फुनि आये निज षेत्र मैं, करि मनवंछित कांम ॥५६८॥

*सोरठा :* कवहू विनां प्रभात, सामायक लागे करन।
समयै हुतौं न भ्रात, तातैं वांकी[1] ग्रींव हुव ॥५६९॥
तव तै नांम कहात, वक्रग्रींव आचार्य यह।
फुनि सुनिऐं यह वात, कुंदकुंद मुनि जिम भये ॥५७०॥

*अरिल :* कवहू वाद करत हे आंन[1]-मतीन तैं,
कमडल भरयौं लख्यौ जल वुष्ण[2] नवीन तैं।
वादी जलकौं मंत्रनि तैं मदिरा करी,
पूछी या कमडल मैं मद तुम क्यौं भरी ॥५७१॥
तव मुनिवर चक्रेस्वरि[1] कौ सुमरन कियो,
देवि कुंद पुसपनि तैं कमडल भरि दियो।
तव तैं लागे कहन मुनी कुंदकुंद है,
महिमां तिनकी जग मैं अधिक अमंद है ॥५७२॥
आंमनाय इनकी मत मैं असैं भई,
सुनी वात कहियतु है मति जांनहु नई।
काहू समये संघ चल्यौ गिरनारि कौं,
कुंदकुंदमुनि वहुरि स्वेतपट लारकौं ॥५७३॥
साथि दुहूं मत के ही पंच भये घनैं,
पहुचे गिर तरि जाय सवै असैं भनैं।

---

५६९ : १ A वोकी।
५७१ : १ अन्य। २ उष्ण।
५७२ : १ चक्रेश्वरी।

पहलें बरसन करन तनौं झगरो परयौ,
आपस मांझि दुहुंन ही कै अति रिस भरयौ ॥५७४॥
बेतौ कहै हमारो ही मत आदि है,
दूजे कहै अनादी हम वें[1] वादि हैं।
तब अकास तें भई देववांनी यही,
झगरत काहे आदि दिगंबर है सही ॥५७५॥
पहिलें[1] वंदन करी नेम जिनचंद को,
जबतें आंमनाय ठैहरी मुनि कुंद की।
तबतें रचे कितेक ग्रंथ भवि तारनें,
विसंधीन को मत षंडन कै कारनें ॥५७६

*दोहा :* इनहीं की आमनाय मैं, भये और मुनिराय।
नांमी तिनकी अलप-सी, कीरति कहौ बनाय ॥५७७

*छंद मोतीदाम :* धरा अमचद[1] बड़ौ विड़दाल।
थप्पौ पट बारह-सैं-अठताल ॥
तिके रणथंभ प्रतिष्टहि काजि।
बुलाय लये मुनि धर्म-जिहाज ॥५७८॥
हुते गुर दक्षिण देस विसाल।
पुन्या धरमैं सुध सौ गुनपाल ॥
दयो तिनु कागद आवन काज।
सिताब पधारहु हे मुनिराज ॥५७९॥
महूरत बांधि दियो यह जाव।
गिणं मति ढील चलं'व सिताव ॥
दुवो रवि अस्त भई जब राति।
गये रणथंभ मुनी परभाति ॥५८०॥
मिले तँह राव हमीर निरिंद[1]।
मही धनि धनि हुवो सु मुनिंद ॥

---

५७५ : १ वह।
५७६ : १ पहलें।
५७८ : १ A अमचद।
५८१ : १ नरिंद।

भये बहु पम जे जति राव।
भयो सु भलो जस पुंन्य प्रभाव ॥५८१॥

*पुन: अन्योक्त*[1] कुंदकुंद अमनाय मैं, भट्टारक जिणचंद।
*दोहा :* कछुयक तिनहू को सुजस, सुनिऐ भवि गुण वृंद ॥५८२॥

*चौपई :* यनपं[1] सबै महाजन आय, गढ चीतोड[2] सु गये लिवाय।
जहां धर्म धर फुनि बुधिवंत, सांगो रांणौं राज करंत ॥५८३॥
तहां चौधरी हौ जिणदास, सांगो तेजो द्वै सुत जास।
साह गोत फुनि वोहू[1] धनवांन, तिन कौ राषत है सब मांन ॥५८४॥
सांगे इक दिन विनती करी, करहुं प्रतिष्टा मुनि गुन-भरी।
मुनि आग्या माफिक धन लाय, सब सामिग्री[1] दई मगाय ॥५८५॥
तब अति हरष मांनि मुनिराज, करने लगे प्रतिष्टा काज।
दिवस कितेक करत जब भये, मुनि तौ तन तजि स्वर्गनि गये ॥५८६॥
तिनकै सिष्य पाट कैं जोग्य, हुतो न कोई महा मनोग्य।
आयो हुतो प्रतिष्ठा जांनि, इक सुरजन पांड्यो[1] गुनषांनि ॥५८७॥
ताकै संगि तिया हू हुती, गुन लांवन्य[1] करि अति सोभती।
तिनतैं सबै महाजन आय, विनती करी होहु मुनिराय ॥५८८॥

*दोहा :* ईंह स्वरजन श्रावक तनैं, हुती देवि कौ इष्ट।
तातैं याकौं मांनते, पंडितजन हूं सिष्ट ॥५८९॥

*चौपई :* सब मिलि ताहि भटारक करचौ, प्रभाचंद्र नाम यह धरचौ।
अघ-तम-हरन उयो मनु सूर, बढ्यौ प्रताप सबै भरपूर ॥५९०॥
तिया हुती तिह अजिकाकरी, 'करी प्रतिष्टा तिनु गुन भरी'[1]।
प्रभाचंद्र मुनि कहीं प्रकार, काहू विसि कौं कियो विहार ॥५९१॥

*छंद पद्धरी :* दिल्ली के पति पेरोजसाहि,
बांबा गूजर परधांन ताहि।

---

५८२ : १ अन्योक्ति।
५८३ : १ इनपं। २ चीतौड।
५८४ : १ बहु।
५८५ : १ सामग्री।
५८७ : १ सुरजन पांडे।
५८८ : १ A लांवनि।
५९१ : १ 'सोभित धर्म ध्यांन गुन भरी।'

